# सम्पूर्ण सर्वदेव प्रतिष्ठा रहस्यम्

## भाषा टीका



पं. शिवस्वरूप 'याज्ञिक'

॥ श्री गणेशाय नमः ॥

श्री गंगाये नमः ॥ श्री सरस्वत्यै नमः ॥ श्री राधाकृष्णाय नमः

# सर्वदेव प्रतिष्ठा रहस्यम्

## भाषा टीका

हमारे वेदों में अनेक प्रकार के देवी देवता हैं, उसी प्रकार प्रविष्टा में भी अनेक प्रकार के देवी देवता हैं और आज भी अधिकतर देवी देवताओं का प्राचीन मन्दिरों में मूर्ति पूर्ण विधि विधान पूजा सहित प्रतिष्ठित है। इस समय भी जो नये मन्दिरों में देवी-देवताओं की मूर्ति स्थापित की जाती है, उनकी भी प्रतिष्ठा सविधि होती है, क्योंकि बिना प्रतिष्ठा के प्रभु भाव नहीं आ सकता। किसी देवी देवता की प्रतिष्ठा के लिए श्री शिव स्वरूप याज्ञिक जी अथक परिश्रम से 'सर्वदेव प्रतिष्ठा रहस्यम्' की रचना की सरल ढंग से की गई है। प्रत्येक घर में रखने योग्य पुस्तक है।

**मूल्य 300/-**

लेखक
**पं० शिवस्वरूप 'याज्ञिक'**
भास्कर प्रयाग, भटवाड़ी जनपद-उत्तरकाशी, उत्तराखण्ड

प्रकाशक:
**बी०एस० प्रमिन्दर प्रकाशन**, दिल्ली-51

मुख्य वितरक:
**कर्मसिंह अमरसिंह,**
पुस्तक विक्रेता, बड़ा बाजार
फोन-01334-225619

प्रकाशक :
**बी०एस० प्रमिन्दर प्रकाशन**, दिल्ली-51

मुख्य वितरक :
**कर्मसिंह अमरसिंह**
**पुस्तक विक्रेता, बड़ा बाजार**
**हरिद्वार-उत्तराखण्ड**
**फोन-01334-225619**

**प्रथम संस्करण सन् 2018**



लेखक
**पं० शिवस्वरूप याज्ञिक**

**मूल्य 300/-**

# विषय सूची

# ॥ निवेदन ॥

सनातन धर्म के अनुसार देवताओं की प्रतिष्ठा सम्पूर्ण पाप नाश के लिए शरीर को पवित्र बनाने और समस्त भोग एवं मोक्ष को प्रदान करने वाली होती है। इस पुनीत कार्य से पुण्य का संचय होता है।

वैदिक रीति से सनातन धर्मावलम्बियों द्वारा प्राण प्रतिष्ठा तथा धर्मानुष्ठान से परमपिता परमात्मा की ही आराधना होती है तथा प्रतिष्ठा से देव सानिध्यता की प्राप्ति होती है।

धर्मों पार्जित धन द्वारा देवताओं की प्रतिष्ठा मानव जीवन को सफल बनाने के लिए अवश्य ही करणीय है। सांसारिक वस्तुओं को मिथ्या जानकर जो भगवान की प्रतिष्ठा या मन्दिर निर्माण करता है उस पर भगवान प्रसन्न होकर विष्णु पद प्रदान करते हैं।

देव प्रतिष्ठा में भाव की प्रधानता होती है भाव से ही सब कुछ प्राप्त होता हैं भाव के कारण ही प्रतिमां में देवताओं के दर्शन होते हैं जिससे ज्ञान की प्राप्ति होती है कर्त्ता प्रतिष्ठा कर मन इच्छित फल को भी प्राप्त करता है–

**भावेन लभते सर्वं भावेन देव दर्शनम्।**
**भावेन परमं ज्ञानं तस्मात् भावावलम्बनम्॥** (रूद्रयामल तंत्र)

जो निर्मल चित्त होकर देव प्रतिष्ठा कार्य करते हैं वे जीवन्मुक्त हो जाते हैं। आज कई विद्वानों ने देव प्रतिष्ठा की पुस्तके उपलब्ध करवाई है परन्तु इस पुस्तक में मैने विद्वानों विद्यार्थियों के हितार्थ सरल रूप से इस विषय में संशोधनकर आपके समक्ष रखा है।

जिस प्रकार पहले भी मेरे द्वारा लिखी पुस्तकों को स्वीकार किया उसी प्रकार इस प्रयास को आप भी स्वीकार करेगें ऐसी मेरी आशा है पुस्तक की त्रुटियों पर ध्यान देते हुए मुझे विद्वत् वर्ग अवगत करेंगे जिससे पुनरावृत्ति में भूल सुधार हो सके।

आपका ही

**पं० शिवस्वरूप 'याज्ञिक'**
भाष्कर प्रयाग भटवाड़ी टकनौर
उत्तरकाशी उत्तराखण्ड
सम्पर्क सूत्र–09756198022

शिवरात्रि पावन पर्व
७ मार्च २०१६

# प्रतिष्ठा मुहूर्त विचार

## प्रतिष्ठा मास

**चैत्रे वा फाल्गुने वापि ज्येष्ठेवा माधवे तथा**
**माघे वा सर्व देवानां प्रतिष्ठा सुभदा भवेत्।।**

**( मत्स्य पुराण )**

चैत्र फाल्गुन जेष्ठ वैसाख और माघ मास में समस्त देवताओं की प्रतिष्ठा शुभ कारक होती है।

**प्रतिष्ठा सर्व देवानां वैशाखैज्येष्ठफाल्गुने।**
**चैत्रे तु स्याद्विकल्पेन माघे विष्ण्वन्य मूर्तिषु।।**
**सौम्यायने शुभाप्रोक्ता निन्दिता दक्षिणायने।।**

**( धर्म सिन्धु )**

वैसाख जेष्ठ फाल्गुन में समस्त देवताओं की प्रतिष्ठा करना श्रेष्ठ है। चैत्र मास विकल्प रूप में कर सकते हैं, माघ में विष्णु के अतिरिक्त अन्य मूर्तियों की प्रतिष्ठा हो सकती है। देवताओं की प्रतिष्ठा उत्तरायण में करना श्रेष्ठ है दक्षिणायन को निन्दित कहा गया है।

**माघे कर्तु विनाशाय फाल्गुने शुभदा भवेत्।**
**लोकानन्दकरी चैत्रे वैशाखे वर संयुता।।**
**आज्ञायुता सदा ज्येष्ठे आषाढ़े धर्म वृद्धिदा।**
**श्रावणे धन हीनास्यात् प्रोष्ठेपादे विनश्यति।।**
**आश्विने नाश माप्नोति वर्धिता कार्तिके तथा।**
**सौम्ये सौभाग्यमतुलं पौषे पुष्टिरनुत्तमा।**
**दोषान्विताधिमासे स्यात् कर्तुरात्मन एव च।।**

विष्णु की माघ में प्रतिष्ठा करने से कर्ता का विनाश, फाल्गुन में कल्याण, चैत्र में सांसारिक सुख, वैसाख में वर

प्राप्ति, ज्येष्ठ में बड़ों की आज्ञा में तत्परता, आषाढ़ में धर्म वृद्धि, श्रावण में (शिव जी की प्रतिष्ठा छोड़कर) धन हानि, भाद्रपद में विनाश, आश्विन में हानि (दुर्गा को छोड़कर) की प्राप्ती। कार्तिक में सब प्रकार की वृद्धि, मार्गशीर्ष में अतुल सौभाग्य की प्राप्ति (विष्णु प्रतिष्ठा के अतिरिक्त) होती है। पौष में उत्तम पुष्टि, मलमास में प्रतिष्ठा करने से कर्ता और कारयिता दोष के भागी बनते हैं। तिथियों में प्रतिपदा द्वितीया, तृतीया, पंचमी, षष्ठी, सप्तमी, अष्टमी, दशमी, एकादशी, द्वादशी, त्रयोदशी तथा पूर्णिमा शुभ मानी गई हैं।

अमावस्या में नाश होता है। चतुर्थी में गणेश नवमी में भद्रकाली की प्रतिष्ठा हो सकती है। **(मत्स्य पुराण)**

**प्रतिष्ठा नक्षत्र-**

**हस्तत्रये मित्रहरित्रये च, पौष्णद्वयादित्यसुरेज्यभेषु।**
**तिस्त्रोतराद्यातृशशंक भेषु, सर्वामरस्थासनमुतमंस्यात्।।**

**(वशिष्ठः)**

हस्त चित्रा स्वाती अनुराधा और श्रवण से तीन। रेवती अश्विनी पुनर्वसु पुष्प तीनों उत्तरा रोहिणी और मृगशीर्ष नक्षत्रों में सब देवताओं की प्रतिष्ठा उत्तम कही गई है।

**प्रतिष्ठावार-**

**सोमे बुधे गुरो शुक्रे शुभयोगे शुभे तिथौ।**
**मूले मैत्रे तथा स्वातौ कुर्यात्स्थापनमुत्तमम्।।**
**तेजस्विनी क्षेमकृदग्निदाह-विधायिनी स्याद्धनदा दृढा च।**
**आनन्दकृत कल्प विनाशिनी च सूर्यादिवारेषु भवेत्प्रतिष्ठा।।**

**(श्रीपतिः)**

रविवार को प्रतिष्ठा करने से तेजस्विनी, सोमवार को कल्याण मंगलवार को अग्निदाह, बुधवार को धन प्राप्ति,

गुरूवार को बल शुक्रवार को आनन्द और शनिवार को प्रतिष्ठा करने से सामर्थ्य विनाशिनी होती है।

**शिवलिंग स्थापन-**

**प्रावृषि स्थापितं लिङ्ग भवेत् वरद योगदम्।**
**हेमन्ते ज्ञानदं चैव लिङ्गस्यारोपणं मतम्।। (हेमाद्रि)**

वर्षा ऋतु में शिव लिंग की स्थापना करने से वर दायक, हेमन्त में प्रतिष्ठा करने से ज्ञान की प्राप्ति होती है।

**देवी प्रतिष्ठा मुहुर्त-**

**देव्या माघे आश्विने मासे उत्तमा सर्वकामदा।**
**न तिथिर्न च नक्षत्रं नोपवासोऽत्रकारणम्।।**
**सर्वकालं प्रकर्तव्य कृष्णपक्षे विशेषतः।**
**(देवीपुराण)**

देवी की प्रतिष्ठा में माघ और आश्विन मास उत्तम तथा सर्व मनोकामना पूर्ण करने वाले हैं। देवी की प्रतिष्ठा में तिथि, नक्षत्र और उपवास का विचार अनावश्यक है सभी समय में देवी की प्रतिष्ठा की जा सकती है किन्तु विशेषतः कृष्णपक्ष में प्रतिष्ठा करना उत्तम है।

**देवताओं की प्रतिष्ठा उत्तरायण में-**

**देवतारामवाप्यादि प्रतिष्ठोदङ्मुखे रवौ।**
**दक्षिणा शामुखे कुर्वन्न तत्फम्मवाप्नुयात्।**
**(सत्यव्रतः)**

देवता बाग और बावड़ी आदि की प्रतिष्ठा सूर्य के उत्तरायण में करनीं चाहिए। दक्षिणायन में प्रतिष्ठा करने से फल की प्राप्ति कर्ता को नहीं मिलती है।

**उग्रदेवताओं की प्रतिष्ठा दाक्षिणायन में-**

**मातृ- भैरव- वाराह- हनुमन्तं महाबलम्।**
**विष्णु स्कान्दं प्रतिष्ठाप्य शिवं वा दक्षिणायने।।**
**(नृसिंह पुराण)**

देवी भैरव वाराह हनुमान विष्णु स्कन्द प्रजापति और शिव की प्रतिष्ठा दक्षिणायन में भी की जा सकती है।

## स्थान विशेष में देव प्रतिष्ठा विचार

**पुण्य क्षेत्रे कुरुक्षेत्रे देवपीठ चतुष्ठये।**
**प्रयागे नैमिषे काश्यां कालाकालं नशोधयेत्॥**

पुण्य क्षेत्र में कुरुक्षेत्र में चारों देव पीठों में प्रयाग में नैमिषारण्य में और काशी में देवताओं की प्रतिष्ठा के लिए समय और असमय का विचार नहीं करना चाहिए।

## आवाहन और विसर्जन नहीं होता

**शालग्रामे स्थावरे आवाहनं न विसर्जनम्।**
**शालग्राम शिलादौ य न्नित्यं सन्निहितो हरिः॥**

**(स्कन्दपुराण)**

स्थित शालग्राम शिला का आवाहन तथा विसर्जन नहीं होता क्यों कि शालग्राम शिला में सर्वदा भगवान स्थिर रहते हैं।

**बाणलिङ्गानि राजेन्द्र ख्यातानि भुवनत्रये।**
**न प्रतिष्ठा न संस्कारो न च निर्माल्य कल्पना॥**

**(निर्णय सिन्धु)**

हे राजेन्द्र बाण लिंग तीनों लोकों में प्रसिद्ध है इनकी न तो प्रतिष्ठा होती है न इनका संस्कार होता है और न इनके निर्माल्य भक्षण में दोष होता है।

## खण्डित मूर्ति के सम्बन्ध में

**अङ्गप्रत्यङ्गभग्नां तु मूर्ति धीमान विसर्जयेत्।**
**नखाभरणमालास्त्रभग्नां तां न विसर्जयेत्॥**

**(रूपमण्डनः)**

जिस मूर्ति का अंग और प्रत्यंग खण्डित हो उस मूर्ति का बुद्धिमान पुरुष विसर्जन कर दें, किन्तु जिस मूर्ति का केवल नख आभूषण माला और अस्त्र खण्डित हो जाय उस मूर्ति का विसर्जन न करें।

## घर के लिए प्रतिमा का परिमाण

**अङ्गुष्ठ पर्वदारभ्य वितस्तिर्यावदेव तु।**
**गृहेषु-प्रतिमा कार्यानाधिका शस्यते बुधै।।**

**( भविष्य पुराण )**

अंगुष्ठ पर्व से लेकर वितस्ति परिमाण तक की प्रतिमा घरों में रखनी चाहिए इससे अधिक प्रमाण की प्रतिमा विद्वानों ने अप्रशस्त कही है।

## घर में प्रतिमा रखने का विचार

**गृहे लिङ्गद्वयनार्च्यं शालग्राम द्वय तथा।**
**द्वेचक्रे द्वारकायास्तु नार्च्यं सूर्यद्वयं तथा।।**
**शक्तित्रयं तथानार्च्यं गणेश त्रयमेवच।**
**द्वौशङ्खौ नार्चयेचैव भग्नां च प्रतिमा तथा।।**
**नार्चयेच्च तथा मत्स्यकूर्मादिदशंक तथा।**
**गृहेऽग्निदग्धा भग्नाश्चनार्च्याः पूज्यावसुन्धरे।।**
**एतासां पूजनान्नित्यंमुद्वेगं प्राप्नुयाद गृही।**
**शालग्रामाः समापूज्याः समेषु द्वितयं न हि।।**
**विषमा नैव पूज्यास्तु विषमेष्वेक एव हि।**
**शालग्राम शिला भग्ना पूजनीया सचक्रका।।**
**खण्डिता स्फुटिता वापि शालग्रामशिला शुभा।।**

हे वसुधारे! घर में दो लिंग दो शालिग्राम दो द्वारिका चक्र दो सूर्य तीन शक्ति तीन गणेश दो शंख खण्डित प्रतिमा और मत्स्य कूर्म आदि दशों अवतारों की प्रतिमाओं का, अग्नि से दग्ध भग्न मूर्ति के पूजन से गृहस्थ नित्य संकट को प्राप्त होता है। शालग्राम का पूजन सम रूप से करना चाहिए, सम रूप से भी दो शालग्राम का पूजन नहीं करना चाहिए। द्वारिका के चक्र

सहित शालग्राम खण्डित भी हो तो उसकी पूजा करनी चाहिए। क्योंकि शालग्राम की शिला खण्डित अथवा टूटी हुई भी शुभ कही गई है।

## प्रतिमा स्थापन में दिशा निर्णय

**पूर्वापरास्यां देवानां मुखं नो दाक्षिणोत्तरम्।**
**ब्रह्मा विष्णुः शिवार्केन्द्रा गुहः पूर्वपराङ् मुखः॥**
**शिवब्रह्मजिना विष्णुः सर्वाशाभिमुखाः शुभाः।**
**गणेशो भैरवश्चण्डो न कुलीशो ग्रहस्तथा॥**
**भूताद्या घनदाश्चैव दक्षिणास्याः शुभा स्मृताः।**
**मातृणां सदनं कार्यं दक्षिणोत्तरदिङ् मुखः॥**
**हनुमान् वानरश्रेष्ठो नैर्ऋतास्यो विदिङ्मुखः॥**

**( देवतामूर्ति प्रकरण )**

देवताओं का मुख पूर्व और पश्चिम में उत्तम कहा गया है। दक्षिण और उत्तर में श्रेष्ठ नहीं कहा गया है। ब्रह्मा विष्णु शिव सूर्य इन्द्र स्वामी कार्तिकेय का मुख पूर्व और पश्चिम में कहा गया है। शिव ब्रह्मा और विष्णु इन देवताओं का मुख सभी दिशाओं में शुभ कहा गया है। गणेश भैरव चण्डी नकुलीश ग्रह भूत आदि और कुबेर इनका मुख दक्षिण में शुभ कहा गया है। देवियों के मन्दिर का मुख दक्षिण और उत्तर दिशा में कहा गया है। हनुमान जी की मूर्ति का मुख नैर्ऋत्यकोण में कहा गया है।

## ॥ प्रतिष्ठा की उपयोगी वस्तु ॥

प्रतिष्ठा यज्ञ, जप, पूजनादि में कई वस्तुओं की आवश्यकता होती है। जिनमें प्रमुख निम्न वस्तुयें उपयोग में लाई जाती हैं।

**१. पंचरत्न -**

**सुवर्णं रजतं मुक्ता राजवर्तं प्रवालकम्।**
**रत्न पंचकमाख्यातं शेष वस्तु ब्रवीम्यहम्॥**

**( आदित्य पुराण )**

**कनकं कुलिशं नीलं पद्मरागं च मौक्तिकम्।**
**एतानि पंचरत्नानि रत्नशास्त्रविदो विदुः॥**

**( समयप्रदीप )**

सोना, चांदी, मोती, मूंगा और लाजवर्त ये पांच रत्न कहे हैं। अन्य वस्तुओं को आगे कहेंगे॥

**अभावे सर्व रत्नानां हेम सर्वत्र योजयेत्॥**

स्मृत्यन्तर में लिखा है कि सब रत्नों के अभाव में सब जगह सोने को काम में लाना चाहिए॥

**२. नव महारत्न -**

**मुक्ताफलं हिरण्यं वैदूर्यं पद्मरागकम्।**
**पुष्परागं च गोमेदं नीलंगाहत्मतं तथा॥**
**प्रवाल युक्तानि महरत्नानि वै नवः॥**

**( विष्णु धर्मोत्तर )**

मुक्ता, सोना, वैदूर्य, पद्मराग, पुष्पराग, गोमेद नील, गारुत्मत और प्रवाल इनको नव महारत्न कहा गया है।

**३. पंचपल्लव -**

**अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षचूतन्यग्रोध पल्लवाः।**
**पंचभंगा इतिख्याता सर्वकर्मसु शोभनाः॥**

**( ब्रह्माण्ड पुराण )**

पीपल, गूलर, प्लक्ष, आम और वड के पेड़ के पत्तों को पंचपल्ल्व कहते हैं।

**४. पंचगव्य** –

**गौमूत्रं गोमयं क्षीरं दधिसार्पि यथा क्रमम्।।**

**(स्कन्दपुराण)**

गौमूत्र, गोबर, दूध, दही और गऊ का घी मिलाकर पंचगव्य कहा जाता है।

**५. पंचगव्य मात्रा** –

**गौमूत्रंभागश्चार्द्ध शकृत्क्षीरस्य च त्रयम्।**
**द्वय दध्नो धृतस्यैकमेकश्च कुशवारिजाः।।**

**(विष्णु धर्मोत्तर पुराण)**

पंचगव्य जितना बनाना हो उसमें आधा भाग गौमूत्र तीन भाग गोबर, तीन भाग दूध, दोभाग दही ओर एक भाग घी तथा एक भाग कुश जल का होना चाहिए।

**६. पंचामृत** –

**पंचामृतं दधि क्षीरं सिता मधु घृतं स्मृतम्।**

**(हेमाद्रौ)**

**आज्यंक्षीरमधु तथा मधुर त्रयमुच्यते।।**

**(मदन रत्ने)**

दही, दूध, खांड, शहद और घी ये पांचों मिलकर पंचामृत कहलाते हैं। घी, दूध, शहद इन तीनों को मधुत्रय कहते हैं।

**७. चतुःसम** –

**कस्तूरिकायां द्वौ भागौ चत्वारश्चन्दनस्य च।**
**कुंकुमस्य त्रयश्चैकः शशिनः स्याचतुसम।।**

**(गरुड़पुराण)**

दो भाग कस्तूरी, चार भाग चन्दन, तीन भाग कुंकुम और एक भाग कर्पूर ये चारों मिलकर चतुस्सम कहलाते हैं।

**८. सर्वगन्ध -**

**कर्पूरश्चन्दनं दर्पः कुंकुम च समासकम्।**
**सर्वगन्धमिति प्रोक्तं समस्तु सुरभूषणम्।।**

**( गरुड़पुराण )**

कपूर चन्दन कस्तूरी कुंकुम जब इन चारों को बराबर लिया जाता है तब इसे सर्वगन्ध कहते हैं। यह सब देवताओं का आभूषण है।

**९. यक्षकर्दम -**

**कस्तूरीह्यगुरुश्चैव कर्पूरचंदन तथा।**
**कंकोलं चभवेदेभीः पंचभिर्यक्षकर्दम।।**

**( गरुड़पुराण )**

कस्तूरी, अगरू, कर्पूर, चन्दन, कंकोल पांचों को मिलाकर यक्षकर्दम कहा जाता है।

**१०. सर्वौषधि -**

**कुष्ठं मांसी हरिद्रे द्वे मुरा शैलेय चन्दनम्।**
**वचा चम्पकमुस्तं च सर्वौषध्योदश स्मृताः।।**

**( छन्दोगपरिशिष्टे )**

कूट, कंकोल दोनों हल्दी मुरा, शैलेय चन्दन, वचा, चम्पक मुस्त इन दशों को सर्वौषधी कहते हैं।

**११. सौभाग्याष्टक -**

**इक्षवस्तृणराजं च निष्पावाजाजिधान्यकम्।**
**विकारवच्च गोक्षीरं कुसुमं कुंकुमं तथा।।**
**लवणं चाष्टमं तत्र सौभाग्याष्टकमुच्यते।।**

**( पद्मपुराण )**

इख, तृणराज, निष्पाव, जीरा, धान्य, दही, कुसुम, कुंकुम, लवण इनको सौभाग्याष्टक कहते हैं।

**१२. अर्घ्याष्टांग -**

**आप क्षीरं कुशाग्राणी दध्यक्षततिलास्तथा।**
**यवाः सिद्धार्थकाश्चेतिह्यर्घ्योऽष्टाङ्ग प्रकीर्तितः।।**

**( पद्मपुराण )**

जल, दूध, कुशा का अग्रभाग, दही, चावल और तिल जौ और सफेद सरसों सबको मिलाकर अष्टांग अर्घ्य कहा जाता है।

**१३. सप्तमृतिका -**

**गजाश्वरथवल्मीकसंगमादध्रगोकुलात् ।**
**मृदमानीय कुंभेषु प्रक्षिपेच्चत्वरात्तथा।।**

**(मत्स्यपुराण)**

जिस स्थान पर घोड़ा बंधे, जहां रथ चलता हो, इन स्थानों की मिट्टी, वामी की मिट्टी, नदियों के संगम की मिट्टी, तालाब की मिट्टी, गऊ बांधने के स्थान की मिट्टी, चौराहे की मिट्टी इन स्थानों से सात जगह की मिट्टी को सप्त मृतिका कहते हैं।

**१४. सप्तधातु -**

**सुवर्णं रजतं ताम्रमारकूटं तथैव च।**
**लोहं त्रपु तथा सीसं धातव, सप्तकीर्तिकाः।।**

**(हेमाद्रि)**

सोना, चांदी, ताम्बा, पीतल, लोहा, त्रपु (रांगा) और शीशा ये सात धातु हैं।

**१५. कौतुक -**

**दूर्वा यवांकुराश्चैव बालकं चूतपल्लवा।**
**हरिद्राद्वयसिद्धार्थ शिखिपत्रोरगत्व चः।।**

(भविष्य पुराण)

दूर्वा, जौ के अंकुर, खस की जड़, आम की डाल, दोनों हल्दियां, सफेद सरसों, मोरपंख, सांप की कैंचुली इन्हें कौतुक कहते हैं।

**१६. सप्तधान्य -**

**यवगौधूम धान्यानि तिला कङ्गुस्तथैव च।**
**श्यामकं चीनकं चैव सप्तधान्या मुदाहृतम्।।**

**(षटत्रिशंद ग्रन्थ)**

यव गोधूम, धान, तिल, कंगु, श्यामाक (कोदो) और चीनक इन सातों को सप्त धान्य कहते हैं।

**१७. अष्टादश धान्य -**

**व्रीहिर्यवास्तिलाश्चैव यावनालास्तथैव च।**
**शतानीकाः कुलित्थाश्च कङ्गुकाः कोरदूषका।।**
**माषमुद्गमसूराश्च निष्पावाः श्याम सर्षपाः।**
**गोधूमाश्चणकाश्चैव नीवाराढक्य एवच।।**
**एवं क्रमेण जानीया द्धान्यष्टा दशैव तु।**

**( स्कन्दपुराण )**

व्रीहि, यव, तिल, रामदाना, मटर, कुलित्थ, कंगु, कोदो, माष, मूंग, मसूर, निष्पाव, श्याम, सर्षप, गोधूम, चना, नीवार, और आढकी ये क्रम से गिनने पर अठ्ठारह हो जाते हैं।

**१८. कलश प्रमाण -**

**हेमराजत ताम्राश्च मृन्मया लक्षणान्विताः**
**यात्रोद्वाह प्रतिष्ठादौ कुम्भास्युरभि सेचने।।**

**( विष्णु धर्मे )**

सोना, चांदी ताम्बे और मिट्टी के अपने लक्षणों के अनुसार यात्रा विवाह और प्रतिष्ठा आदि में अभिषेक हेतु होते हैं।

**१९. प्रतिमा निर्माण -**

**सौवर्णी राजती ताम्री वृक्षजा मार्तिकी तथा।**
**चित्रजा पिष्टलेपोत्था निजवित्तानुसारतः।।**

**( भविष्ये )**

अपनी शक्ति के अनुसार प्रतिमा सोने, चांदी, ताम्बे की बनवानी चाहिये यदि वह भी न हो सके तो मिट्टी की बनवा लें या चित्रपट को ही पूज दें अथवा पिष्टलेप से ही काम कर लेवें।

**२०. प्रतिमा प्रमाण -**

**अंगुष्ठपर्वादारभ्य वितस्तिर्यावदेवतु।**
**गृहे तु प्रतिमाकार्या नाधिकाः शस्यतेवुधै।।**

**( मात्स्ये )**

अंगूठे के प्रमाण से लेकर एक बिलस्त तक लम्बी मूर्ति का घर में पूजन करना चाहिए इससे अधिक प्रमाण की मूर्ति का पूजन विद्वान लोग शुभ कारक नहीं बताते।

**२१. यथा वस्तु न मिलने पर –**

**यथोवत्तवस्त्व संपतौ ग्राह्यं तदनकारियत्।**
**यवाभावे च गोमूधा ब्रीह्यभावे च तण्डुलाः।।**

(मदन रत्ने)

जो चीज कही गयी हो वह न मिले तो उस जैसी वस्तु को ले लेना चाहिए जैसे- जौ न हो तो गेहूं से व्रीहि न हो तो तण्डुलों से काम करना चाहिए।

**२२. द्रव्याभाव प्रतिनिधि –**

**दध्यलाभे पयोग्राह्य मध्वलाभे तथा गुडः।**
**घृते प्रतिनिधिः कार्यः पयोवा दधि वा नृप।।**

(हेमाद्रौ)

दही न मिले तो दूध तथा मधु के अभाव में गुड़ से काम करना चाहिए। यदि घी न मिले तो दूध से काम लेना चाहिए।

**२३. हवन के लिये आज्य –**

**आज्य होमेषु सर्वेषु गव्यमेव भवेद्घृतम्।**
**तदभावे महिष्यास्तु अजामाविक मेव तु।।**
**तदभावे तु तैलं स्यात्तदभावे तु जार्तिलम्।**
**तदभावे तु कौसुम्भं तदभावे तु सार्षपम्।।**

(देवलः)

जहां आज्य का होम है वहां गौ का ही घृत लेना चाहिए। यदि गौ का घृत न मिले तो भैंस का, यदि भैंस का घृत न मिले तो बकरी का, यदि बकरी का घृत न मिले तो भेड़ का घी वर्तना चाहिए। यदि वह

भी न हो तो तिल का तेल, यदि तिल का तेल भी न हो तो जार्तिल का तेल इस के अभाव में कौसुंभ का तेल तथा इसके अभाव में सरसों का तेल को प्रयोग करना चाहिए।

**२४. समिधा -**

**पलाशाश्वत्थखदिरबडोदुम्बराणाम्।**
**तदभावे कण्टकवर्जसर्ववनस्पतीनाम्।।**

(कात्यायन)

पलाश, अश्वत्थ खदिर वट उदुम्बर ये समिधा हैं इनके अभाव में कांटेदार (समिधा)को छोड़कर सब वनस्पतियां ले लेनी चाहिए।

**२५. अमृतधूप -**

**अगरुश्चन्दनं मुस्ता सिद्धकं वृषणं तथा।**
**समभागेस्तु कर्तव्योधूपोऽयममृताह्वयः।।**

(अथेध्माः)

अगरु, चन्दन, मुस्ता, सिद्धक, कस्तूरी इन पांचों को बराबर लेकर जो धूप बनाया जाता है उसे अमृत धूप कहते हैं।

**२६. दशांग धूप -**

**षड्भाग कुण्टं द्विगुणो गुडश्च लाक्षात्रयं पंचनखस्य भागाः।**
**हरीतकीसर्जरसः समांसी भागैकमेंक त्रिलवं शिलाजम्।।**
**घनस्यचत्वारि पुरस्य चैको धूपो दंशांग कथितो मुनीन्द्रैः।।**

छः भाग कुष्ठ, बारह भाग गुड़, तीन भाग लाक्षा, पांच भाग नख हरीतकी, राल, जटामासी ये तीनों एक-एक भाग तथा शिलाजीत चार भाग, कपूर एक भाग, गूगल एक भाग इनके मिश्रण से बनाये गये धूप को दशांग धूप कहते हैं ऐसा बड़े-बड़े मुनि कहते हैं।

।। इति प्रतिष्ठा उपयोगी वस्तुवर्णन ।।

# ॥ देव उपचार ॥

## १. तीस उपचार -

**अर्घ्यं पाद्यआचमनं मधुपर्कमुपस्पृशम्।**
**स्नानं नीराजनं वस्त्र माचमनंचोपवीतकम्॥**
**पुनराचमभूषे च दर्पणालोकनं ततः।**
**गन्धपुष्पै धूपदीपौ नैवेद्यं च ततः क्रमात्॥**
**पानीयं तोयमाचमनं हस्तावासस्ततः परम्।**
**ताम्बूलमनुलेपं च पुष्पदानं ततः पुनः॥**
**गीतं वाद्यं तथा नृत्यं स्तुतिश्चैव प्रदक्षिणाः।**
**पुष्पांजलि नमस्कारावष्ट त्रिंशत्समीरिता॥**

**( ज्ञानमालायम् )**

अर्घ्यं, पाद्यं, आचमन, मधुपर्क, उवटन, स्नान, आरती, वस्त्र, आचमन, उपवीत, पुनराचमन, अलंकार, गंध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, पानीय, तोय, आचमन, करोद्वर्तन, पान, अनुलेपन, पुष्पदान, गीत, वाद्य, नृत्य, स्तुति, प्रदक्षिणा, पुष्पांजलि नमस्कार, इस प्रकार तीस उपचार हैं।

## २. षोडश उपचार -

**आसनं स्वागतं चार्घ्यं पाद्यमाचमनीयकम्।**
**मधुपर्कासनस्नानवसनाभरणानि च॥**
**सुगन्ध सुमनोधूपो दीपमन्नेन भोजनम्।**
**माल्यानुलेपने चैव नमस्कार विसर्जने॥**

आसन, स्वागत, अर्घ्यं, पाद्य, आचमन, मधुपर्क, स्नान, वसन, आभरण, सुगन्ध, फूल, धूप, दीप अन्न भोजन, माल्यअनुलेपन, नमस्कार और विसर्जन ये सोलह उपचार कहलाते हैं।

## ३. दशउपचार -

**अर्घ्यं पाद्यमाचमन स्नानं वस्त्र निवेदनम्।**
**गन्धादयो नैवेद्यान्ता उपचारादशक्रमात्॥**

अर्घ्य, पाद्य, आचमन, स्नान, वस्त्र, निवेदन गन्ध से लेकर नैवेद्य तक क्रम से दश उपचार होते हैं।

**४. रात्रि में देव अर्चन -**

**आसनस्नान वस्त्राणि भूषणं च विवर्जयेत्।**
**रात्रौदेवार्चने तैश्च पदार्थैर्द्वादशै क्रमात।।**

**( कपिल )**

जब रात को देव पूजन करना हो तो आसन, स्नान, वस्त्र और आभूषण इन उपचारों को न करें बाकी बारह उपचारों को करना चाहिए। इन अनुपयुक्त उपचारों को कपिल देव जी ने कहा है।

## ।। देवपूजन अंग ।।

**१. पाद्य के अंग -**

**दूर्वा च विष्णुक्रान्ता च श्यामाकं पद्ममेव च।**
**पाद्याङ्गानि च चत्वारि कथितानि समासतः।।**

दूर्वा, विष्णुक्रान्ता, श्यामक और पद्म ये चार संक्षेप में पाद्य के अंग बताये गये हैं।

**२. आचमन के अंग -**

**कर्पूरमगरुं पुष्पं द्रव्याचमनीयके।**

कर्पूर, अगरु और पुष्प इनको आचमनी में डालकर आचमन कराना चाहिए।

**३. अर्घ्य के अंग -**

**सिद्धार्थमक्षतं चैव दूर्वा च तिलमेव च।**
**यवगन्ध फलं पुष्पमष्टाङ्ग त्वर्घ्यमुच्यते।।**

सिद्धार्थ, अक्षत, दूर्वा, तिल, यव, गन्ध, फल और पुष्प इन सबको अर्घ्य पात्र में डालकर अर्घ्य देना चाहिए।

**४. उद्वर्तनपदार्थ -**

**रजनी सहदेवीच शिरीषं लक्षणाप च।**
**सदभद्राकुशग्राणि उद्वर्तन मिहोच्यते।।**

**( शारदा तिलक )**

हल्दी सहदेवी, शिरिष, लक्षणा, सदाभद्रा और कुशाग्र ये सव वस्तुयें उद्धर्तन में ग्रहण की जाती हैं।

## ५. द्रव्याभाव -

**अक्षता गन्ध पुष्पाणि स्नानपात्रे तथा त्रयम्।**
**उपचार द्रव्याभावे अक्षताश्चप्रतिनिधिः।**
**तथाचमनपात्रेऽपि दद्यजातीफलं मुने।**
**लवङ्गमपि कङ्कोलशस्तमाचमनीय के।।**

**(अगस्त्य संहिता)**

द्रव्य अभाव में साफ किये हुए तंडुल लेने चाहिए। आचमन पात्र में जातीफल, लवंग और कंकोल डालना चाहिए। द्रव्य के अभाव में उस द्रव्य का स्मरण करके धुले चावल प्रयोग करना चाहिए।

## ६. मूर्तिस्नान निर्णय -

**प्रतिमा पट्टयंत्राणां नित्यं स्नानं न कारयेत्।**
**कारयेत् पर्व दिवसे यदावा मलधारणम्।।**

**(प्रयोगपरिजात)**

प्रतिमा के वस्त्र और यंत्रों को रोज स्नान नहीं कराना चाहिए। जिस दिन कोई पर्व हो उस दिन या मैले हो गये हों तो धोना चाहिए।

## ७. विष्णु आदि देवताओं की पूजन वर्ज्य सामग्री -

**नाक्षतैरर्चये द्विष्णुं न तुलस्यां गणाधिपम्।**
**न दुर्वया यजेद्देवीं बिल्वपत्रैश्च भास्करम्।।**
**उन्मतमर्कपुष्पंच विष्णोर्वर्ज्यं सदा बुधै।।**

**(ज्ञानमालायाम्)**

अक्षतों से विष्णु का तथा तुलसीदल से गणपति का, दूर्वा सें देवी का तथा बिल्वपत्रों से कभी सूर्य का पूजन नहीं करना चाहिए धतूरे और ऑक के फूल कभी भी विष्णु भगवान पर नहीं चढ़ाने चाहिए।

**८. अक्षत -**

**अक्षतास्तु यवाप्रोक्ताः इति पदार्थो दर्शे उक्तात्वा।**
**द्यवानामेवायं प्रतिषेधोनं तुण्डलानाम्।**

पदार्थां दर्श में लिखा है कि यवों को अक्षत कहते हैं। फिर यहां से निषेध यव के अक्षतों का ही होगा न कि चावलों का।

**९. शंख अभिषेक -**

**महाभिषेक सर्वत्र शंखेनैव प्रकल्पयेत्।**
**सर्वत्रैव प्रशस्तोब्जः शिवसूर्याचर्नं बिना।।**

**( आचारमयूख )**

सब जगह शंख से ही महाअभिषेक होना चाहिए। शिव और सूर्य पूजन को छोड़कर सब जगह शंख प्रसस्त है।

**१०. कुश ग्रहण -**

**मासे नभमावस्यां तस्यां द्रर्भोच्चयोमतः।**
**आयातयामास्ते दर्भा नियोजाश्च पुनः पुनः।।**

**( हेमाद्री )**

(भाद्रपद) की अमावस्या कुश ग्रहण काल है अर्थात् इस अमावस्या को कुश ग्रहण करने चाहिए। वे कुश पर्युषित दोष को प्राप्त नहीं होते। अर्थात् वैदिक कार्यों में बार-बार लिये जा सकते हैं।

**११. दर्भ भेद -**

**कुशाः काशा यवा दूर्वाउशीराश्च सकुन्दकाः।**
**गोधूमा व्रीहयो मुंजा दर्भासवल्वजला।।**

कुश, काश,जौ दूव, खस, कुन्द के पुष्प, धान और मूंज ए बल्वज सहित दर्भ कहलाते हैं।

**१२. जपदशांश -**

**जपाद्दशांशतोहोमस्तथा होमाच्च तर्पणम्।**
**होमाशक्तौ जपं कुर्याद्धोम संख्या चतुर्गुणम्।।**

**( धर्मसिंधु )**

जप का दशांश हवन और हवन का दशांश तर्पण करें। हवन की शक्ति न हो तो होम (दशांश) की संख्या से चतुर्गुण जप करें।

# ॥ ऋत्विग वरण ॥

**१. ऋत्विग :-**

**बालाग्निहोत्रिणं विप्रं सुरूपं च गुणान्वितम्।**
**सपत्निकं च सम्पूज्य भूषयित्वा च भूषणैः॥**

**( पद्मपुराण )**

अनेक सद्गुणों से युक्त परम सुन्दर छोटी अवस्था से अग्निहोम करने वाला सपत्नीक विद्वान ब्राह्मण की पूजाकर अनेक तरह के आभूषणों से सुसज्जित करे।

**२. वरण :-**

**वस्त्रयुग्मं तथोष्णीषे कुण्डले कण्ठभूषणम्।**
**अङ्गुलीभूषणं चैव मणिबन्धस्य भूषणम्॥**
**एतानि चैव सर्वाणि प्रारम्भे धर्म कर्मणाम्।**
**पुरोहिताय दत्त्वाय ऋत्विग्भ्यः संप्रदापयेत्॥**

**( लिंगपुराण )**

जिन ब्राह्मणों का वरण किया गया हो उनमें पहले पुरोहित को दो वस्त्र, पाग, कानों के दो कुण्डल,कंठ का भूषण, अंगुलियों के भूषण, मणिबन्ध का भूषण और आच्छादन पट सब कार्यों के प्रारम्भ में ही देकर फिर अन्य ऋत्विजों को भी ये सब चीजें देनी चाहिए।

**३. ऋत्विज पूजन :-**

**सम्पूज्य मधुपर्केण ऋत्विजः कर्मकारयेत्।**
**अपूज्य कारयन् कर्म किल्विषेणैव युज्यते॥**

**( विश्वामित्र )**

मधुपर्क आदि से ऋत्विजों की पूजा कर के पीछे उनसे कार्य कराना चाहिए बिना पूजे कार्य कराने से कराने वाले को पाप लगता है।

## ॥ गृहस्थ के नित्यकर्म ॥

**मंगलाचरण-**

**यं ब्रह्म वेदान्त विदो वदन्ति परं प्रधानं पुरुषं तथाऽन्ये।**
**विश्वोद्‌गतेः कारणमिश्वरं वा तस्मैनमो विघ्न विनाशनाय॥**

ब्रह्म मुहूर्त में उठकर पहले गणेश का स्मरण करे गणेश का स्मरण करने से दिन भर आने वाले विघ्नो का नाश हो जाता है।

**अथोच्यते गृहस्थस्य नित्यकर्म यथा विधि।**
**यत्कृत्वा ऽनृण्यमाप्नोति दैवात् पैत्र्याच्चमानुषात्॥**

**( आश्वलायन )**

शास्त्रों के बताये अनुसार गृहस्थों के नित्यकर्म के कार्य विधि अनुसार कहे हैं जिसको करके मनुष्य देव, पित्र, मनुष्य सम्बन्धी तीनों ऋणों से मुक्त हो जाता है।

**कर दर्शन -**

ब्रह्म मुहूर्त में उठकर पहले अपने दोनों हाथों का दर्शन करें।

**कराग्रे बसते लक्ष्मी करमध्ये सरस्वती।**
**करमूले स्थितो ब्रह्मा प्रभाते करदर्शनम्॥** (आचार प्रदीप)

**भूमि स्पर्श -**

**समुद्रवसने देवि पर्वतस्तनमण्डिते।**
**विष्णुपत्नि नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे॥** (मदन पारिजात)

भूमि का स्पर्श उपरोक्त मंत्र से नित्य करने पर भवन का वस्तु दोष भी दूर हो जाता है ऐसा ज्ञानियों का कथन है।

उठकर मुख की शुद्धि के लिये तीन कुल्ले कर नेत्र मुख धोकर आचमन कर लेवे फिर गाय आदि मांगलिक दर्शन कर अपने इष्टदेवताओं को प्रणामकर प्रातः स्मरण करें।

**प्रातः स्मरण-**

प्रातःकाल उठकर भगवान का किसी भी रूप में स्मरण करने पर रात्रि में दर्शन किये बुरे स्वप्नों का नाश हो जाता है, दिन में लाभ की प्राप्ति होती है, विजय की प्राप्ति होती है, पाप का

नाश होता है, आयु की वृद्धि होती है, धर्म की वृद्धि होती है, शत्रुओं का नाश होता है, रोग आदि बाधायें दूर होती है, भव बाधा का नाश होता है, सौभाग्य की वृद्धि तथा विष बाधा दूर होती है।

## गणेश स्मरण

**प्रातः स्मरामि गणनाथमनाथबन्धुं सिन्दूर पूर परिशोभित गण्डयुग्मम्।**
**उद्दण्डविघ्न परिखण्डन चण्ड दण्ड माखण्डलादिसुरनायकवृन्दवन्द्यम्॥**

## विष्णुस्मरण

**प्रातः 'स्मरामि भवभीतिहरं सुरेशं नारायणं गरुडवाहनमब्जनाभम्।**
**ग्राहाभिभूतवरवारणमुक्तिहेतुं चक्रायुधं तरुणवारिजपत्रनेत्रम्॥**

## शिवस्मरण

**प्रातः स्मरामि भवभीतिहरं सुरेशं गंगाधरं बृषभवाहनमम्बिकेशम्।**
**खटवांगशूलबरदाभयहस्तमीशं संसाररोगहरमौषधमद्वितीयम्॥**

## देविस्मरण

**प्रातः स्मरामि शरदिन्दुकरोज्ज्वलाभां सद्रत्नवन्मकर कुण्डल हार भूषाम्।**
**दिव्यायुधोर्जितसुनीलसहस्त्रहस्तां रक्तोत्पलाभचरणां भवति परेशाम्।**

## सूर्यस्मरण

**प्रातः स्मरामि खलु तत्सवितुर्वरेण्यं रूपं हिमण्डलमृचोऽथ तनुर्यजूंषि।**
**सामानियस्य किरणाःप्रभवादिहेतुं ब्रह्माहरात्मकमलक्ष्यमचिन्त्य रूपम्॥**

## नवग्रहादिस्मरण

**ब्रह्मामुरारीस्त्रिपुरान्तकारी भानुः शशी भूमिसुतो बुधश्च।**
**गुरुश्च शुक्रः शनिराहुकेतवः कुर्वन्तु सर्वेमम सुप्रभातम्॥**

## ऋषिस्मरण

**भृगुर्वशिष्ठः क्रतुरंगिराश्च मनुःपुलस्त्यः पुलहश्चगौतमः।**
**रैभ्यो मरीचिश्च्यवनश्च दक्षः कुर्वन्तु सर्वेमम सुप्रभातम्॥**

**प्रकृति स्मरण-**

पृथ्वी सगन्धा सरसास्थआपः स्पर्शीच वायुर्ज्वलितं च तेजः।
नभः सशब्दं महता सहैव कुर्वन्तु सर्वे मम सुप्रभातम्।।
इत्थं प्रभाते परमं पवित्रं पठेत् स्मेरद्वा श्रृणुयाच्च भक्त्या।
दुःस्वप्ननाशस्त्विह सुप्रभातं भवेच्चनित्यं भगवत्प्रसादात्।।

## ।। पुण्यश्लोकजन स्मरण ।।

पुण्य श्लोको नलो राजा पुण्य श्लोको युधिष्ठरः।
पुण्य श्लोको च वैदेही पुण्य श्लोको जनार्दनः।।
अश्वत्थामा बलिर्व्यासो हनुमांश्च विभीषणः।
कृपः परशुरामश्च सप्तैते चिरजीविनः।।
सप्तैतान् संस्मरे नित्यं मार्कण्डेयमथाष्टमम्।
जीवेद् वर्षशतं साग्रमप मृत्युविवर्जितः।।
कर्कोटकस्य नागस्य दमयन्त्या नलस्य च।
ऋतुपर्णस्य राजर्षेः कीर्तनं कलिनाशनम्।।
अहल्या द्रौपदी सीता तारा मन्दोदरी तथा।
पंचकं नाम स्मरेन्नित्यं महापातक नाशनम्।।
उमा उषा च वैदेही रमा गंगेति पंचकम्।
प्रातरेव स्मरेनित्यं सौभाग्यं वर्द्धते सदा।।
सोमनाथो वैद्यनाथो धन्वन्तरि रथाश्विनौ।
पंचेतान् स्मरतो नित्यं व्याधिस्तस्य न विद्यते।।
कपिला कालियोऽनंतो वासुकिस्तकक्षक स्तथा।
पंचेतान् स्मरतो नित्यं विषबाधा न जायते।।
हरं हरिं हरिश्चन्द्र हनुमन्तनं च हलायुधम्।
पंचकं वै स्मरेन्नित्यं घोरसंकट नाशनम्।।
रामं स्कन्दं हनूमन्तं वैनतेयं वृकोदरम्।
पंचेतान् संस्मरेन्नित्यं भव बाधा विनश्यति।।

सनत्कुमारदेवर्षि शुकभिष्म प्लवङ्गमा।
पंचैतान् स्मरतो नित्यं कामस्तस्य न बाधते।।
वैन्य पृथुं हैहयमर्जुनं च शाकुन्तलेयं भरतं नलं च।
रामं च सीता स्मरति प्रभाते तस्यार्थ लाभो विजयश्च हस्ते।।
आदित्यश्च उपेन्द्रश्च चक्रपाणिर्महेश्वरः।
दण्डपाणिः प्रतापीस्या त्क्षुत्तृङ् बाधा न जायते।।
प्रह्लादनारद पराशरपुण्डरीकव्यासाम्बरीषशुक शौनक भीष्म दाल्भ्यान्।
रुक्माङ्गदार्जुनवशिष्ठ विभीषणादीन् पुण्यानिमान् परम भागवतन् स्मरामि।।
धर्मो विवर्धति युधिष्ठिर कीर्तनेन पापं प्रणश्यति वृकोदर कीर्तनेन।
शत्रुर्विनश्यति धनंजयकीर्तनेन माद्रीसुतौ कथयतांन भविन्त रोगाः।।

## ।। द्वादशज्योतिर्लिंग स्मरण ।।

सौराष्ट्रे सोमनाथं च श्रीशैले मल्लिकार्जुनम्।
उज्जयिन्यां महाकालमोंकारममलेश्वरम्।।
केदारं हिमवत्पृष्ठे डाकिन्यां भीम शंकरम्।
वाराणस्यां च विश्वेशं त्र्यम्बकं गौतमी तटे।।
वैद्यनाथं चिताभूभौ नागेशं दारुकावने।
सेतुबन्धे च रामेशं धुश्मेशं च शिवालये।।
द्वादशैतानि नामानि प्रातरुत्थाय यः पठेत्।
सर्वपाप विनिर्मुक्तः सर्वसिद्धिफलो भवेत्।।

## ।। वैदिक प्रातः स्मरण मंत्र।

ॐ प्रातरग्निं प्रातरन्द्रि ँ हवामहे प्रातर्मित्रावरुणा प्रातरश्विना।
प्रातभगं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं प्रातः सोममुत रुद्र ँ हुवेम।
प्रातर्जितं भगमुग्र ँ हुवेम वयं पुत्रमदितेर्यो विधर्ता।
आध्रश्चिद्यं मन्यमानस्तुरश्चिद्राजा चिद्यं भगं भक्षीत्याह।।
भग प्रणेतर्भग सत्यराधो भगेमां धियमुदवा ददन्नः।
भग प्रनो जनय गोभिरश्वैर्भग प्र नृभिर्नृवन्तः स्याम।।

उतेदानीं भगवन्तः स्यामोत प्रपित्व ऽ उत मध्ये अहन्नाम।
उतोदिता मघवन्तसूर्य्यस्य वयं देवाना ॐ सुमतौ स्याम॥
भग ऽ एवं भगवाँ २ऽ अस्तु देवास्तेन वयं भगवन्तः स्याम।
तं त्वा भग सर्व ऽ इज्जोहवीति सनो भग पुरऽएता भवेह॥
समध्वरायोषसो नमन्त दधिक्रावेव शुचये पदाय।
अर्वाचीनं वसुविदं भगं नो रथमिवा श्वा वाजिन ऽआवहन्तु॥
अश्वावतीर्गोमतीर्न ऽउषासो वीरवतीः सदमुच्छन्तु भद्राः।
घृतं दुहाना विश्वतः प्रपीता यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः॥

## ॥ मूत्रपुरीषोत्सर्ग ॥

ग्राम से नैॠत्य कोण (दक्षिण और पश्चिम के मध्य) जल लेकर कुछ दूर जाकर कीट रहित स्थान पर अथवा घर में बने शौचालय में सुविधानुसार मूत्र पुरीषोत्सर्ग करे शिर को ढके हुए रखे तथा यज्ञोपवीत को दायें कान में लपेट लें। शौच मे बैठते समय प्रातःदिन, तथा सायं को उत्तर मुंह तथा रात्री के समय दक्षिण मुंह मौंन होकर शौचक्रिया करें।

एक बार लिंग, मलस्थान को तीन बार धोयें, दश बार बायां हाथ तथा सात बार दायां हाथ राख या मिट्टी से धोयें।

**शौच में मृत्तिका ग्रहण** -

यस्मिन् देशे तु यतोयं या च यत्रैव मृत्तिका।
सैव तत्र प्रशस्तास्यात् तथा शौचं विधीयते॥ (भृगु)

**आचमन प्रयोग** -

कुर्य्याद्वादश गण्डूषान् पुरीषोत्सर्जने ततः।
मूत्रेत्सर्गे च चतुरो भोजनान्ते तु षोडश॥ (अश्वालयन)

**मौन धारण** -

उच्चारे मैथुने चैव प्रस्त्रावे दन्त धावने।
श्राद्धे भोजन काले च षट्सु मौनमाचरेत्॥ (हारीत)

## ॥ दन्त धावन ॥

**दन्त धावन वनस्पति प्रार्थना :-**

**ॐ अन्नाद्याय व्यूहध्व ॐ सोमो राजायमागमत्।**
**स मे मुखं प्रमाक्ष्र्यते यशसा च भगेन च॥**
**आयुर्वलं यशो वर्चः प्रजाः पशुवसूनि च।**
**ब्रह्म प्रज्ञां च मेधां च त्वं नो देहि वनस्पते॥**

मुख की दुर्गन्धता नाश हेतु तथा दाँतों की शुद्धता के लिए दन्तधावन करना आवश्यक है।

**दन्त धावन वनस्पति -**

**करंजोदुम्बरो चूतः कदम्बो लोध्रचम्पकौ।**
**बदरीति द्रुमाश्चैते प्रौक्ता दन्तप्रधावने॥** (नाग देव)

**दन्त धावन काष्ट प्रमाण -**

**दशांगुलं तु विप्राणां क्षत्रियाणां नवांगुलम्।**
**अष्टागुलं तु वैश्यानां शूद्राणां सप्त संसितम्॥** (नाग देव)

**निषिद्धकाल -**

**प्रतिपद्दर्शषष्ठिषु तथान्य रविवासरे।**
**दन्तानां काष्ठ संयोगो दहत्या सप्तमं कुलम्॥** (व्यास)

## ॥ स्नान प्रयोग ॥

**स्नान मूलाः क्रियाः सर्वाः श्रुतिस्मृत्यु दितानृणाम्।**
**तस्मात्स्नानं निषेवेत श्रीपुष्ट्यारोग्य वर्द्धनम्॥** (याज्ञवल्क्य)

अत्यन्त मलिन शरीर में नव छिद्रो से दिन रात मल निकलता रहता है इस लिये प्रातः समय स्नान करना शुभ माना गया है।

**स्नानीय जल -**

**सरित्सु देवखातेषु तीर्थेषु च नदीषु च।**
**क्रिया स्नानं समुद्दिष्टं स्नानं तत्रामलाः क्रियाः॥**
**वाप्या कूपे तडागे वा नद्यां वा चोष्णवारिणा।**
**प्रातः स्नानं सदाकुर्यादुष्णेनैव सदाऽतुर॥** (नागदेव)

**उष्णोदक निषेध-**

संक्रान्त्यां रविवारे च सप्तम्यां राहुदर्शने।
आरोग्ये पुत्र मित्रार्थे न स्नायादुष्ण वारिणा (वृद्धमनु)

## ।। स्नान समय तीर्थ आवाहन ।।

त्वं राजा सर्व तीर्थानां त्वमेव जगतः पिता।
याचितं देहि में तीर्थ तीर्थराज नमोऽस्तुते।।
नमामि गंगे तवपाद पंङ्कजम् सुरासुरैर्वन्दित दिव्य रूपम्।
भुक्तिं च मुक्तिं च ददासि नित्यं भावानु सारेण सदा नराणाम्।।
पुष्कराद्यानि तीर्थानि गंगाद्याः सरितस्तथा।
आगच्छन्तु पवित्राणि स्नानकाले सदा मम।।
गंगे च यमुने चैव गोदावरी सरस्वति।
नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेस्मिन् सन्निधिंकुरु।।
नन्दिनी नलिनी सीता मालती च मलापहा।
विष्णु पादाब्ज संभूता गङ्गा त्रिपथगामिनी।।
भागीरथी भोगवती जाह्नवी त्रिदशेश्वरी।
द्वादशैतानि नामानि यत्र यत्र जलाशये।।
स्नानोद्यतः पठेत् यत्र तत्रैव निवसत्य सौ।
एतान् मंत्रान् पठित्वैव जलेन स्नान माचरेत्।।

गंगा आदि पवित्र तीर्थो का स्मरण स्नान समय करके पहले हाथ, पैर धोकर तीन कुल्ले कर बायें हाथ में जल ले दाहिने हाथ की अनामिका अंगुष्ठ से जल को घुमावे फिर शरीर पर कुश से जल के छींटे लगावे।

**ॐ चित्पतिर्मा पुनातु वाक्पतिर्मा पुनातु देवो मा सविता पुनात्व च्छिद्रेण पवित्रेण सूर्य्यस्य रश्मिभिः तस्य ते पवित्र पते पवित्र पूतस्य यत्कामः पुनेतच्छकेयम्।।**

अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा।
यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स वाह्याभ्यन्तरः शुचिः।।
पुण्डरीकाक्ष पुनातु ।।

## ॥ स्नान संकल्प ॥

ॐ अद्यैत्यादि श्री मद्भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्याद्यैतस्य ब्रह्मणोह्निद्वितीये परार्द्धे श्रीश्वेत वाराह कल्पे वैवस्वतमन्वन्तरे अष्टाविंशति तमेकलियुगे कलिप्रथम चरणे भूर्भुवः स्वर्लोकानां मध्ये भूर्लोके जम्बूद्वीपे भरत खण्डे भारतवर्षे अमुक क्षेत्रे अमुक जनपदे तत् जनपदान्तर्गत अमुक ग्रामे भगवत्या भागीरथ्या अमुकदिग्भागे बौद्धावतारे श्री विक्रमादित्य राज्यात् अमुकनाम्नि संवत्सरे अमुकायने अमुकऋतौ अमुक मासे अमुकपक्षे अमुक तिथौ अमुक वासरे अमुक नक्षत्रे अमुक गोत्रोत्पन्नो अमुक नामाहं स्वात्मनः श्रुति स्मृति पुराणोक्तफल वाप्तये इह जन्मनि जन्मान्तरे वा कायिक वाचिक मानसिक सांसर्गिक ज्ञाताज्ञात स्पर्श आसन भोजन शयन गमनादि कृत दुरितकर्म्म निरसन द्वारा श्री परमेश्वर प्रीत्यर्थं कर्माधिकार प्राप्त्यर्थं च स्नान कर्म्म करिष्ये।

## ॥ दश विध स्नान ॥

**1. भस्म स्नान -**

ॐ नमस्ते रुद्रमन्यवऽउतोत इषवे नमः।
बाहुभ्यामुतते नमः॥

पुनः जल स्नान।

**2. मृत्तिका स्नान -**

ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधानिदधेपदम्।
समूढमस्य पा ँ सुरे स्वाहा॥

पुनः जल स्नान।

**3. गोमय स्नान -**

ॐ मानस्तोके तनये मान ऽआयुषि मानोगोषु मानो ऽअश्वेषु रीरिषः।
मानोव्वीरान् रुद्र भामिनो वधीर्हविष्मन्तः सद् मित्वा हवामहे॥

पुनः जल स्नान।

**4. पंचगव्य स्नान -**

ॐ सहस्त्रशीर्षा पुरुषः सहस्त्राक्षः सहस्त्रपात्।
सभूमि ँ सर्वत स्पृत्वा त्यतिष्ठ द्दशांगुलम्।।

पुनः जल स्नान।

**5. गोरज स्नान -**

ॐ आयं गौः पृश्निरक्रमीद सदन् मातरं पुरः।
पितरं च प्रयंत्स्वः।।

पुनः जल स्नान।

**6. धान्य स्नान -**

ॐ धान्यमसि धिनुहि देवान् प्राणायत्वो दानायत्वा व्यानायत्वा। दीर्घामनु प्रसिति मायुषे धान्देवोवः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्ण्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनां पयोसि।।

पुनः जल स्नान।

**7. फल स्नान -**

ॐ याः फलिनिर्या ऽअफला ऽ अपुष्पायाश्च पुष्पिणीः।
बृहस्पति प्रसूतास्तानो मुंचन्त्व ँ हसः।।

पुनः जल स्नान।

**8. सर्वोषधि स्नान -**

ॐ ओषधयः समवदन्त सोमेन सह राज्ञा।
यस्मै कृणोति ब्राह्मणस्त ँ राजन् पारयामसि।।

पुनः जल स्नान।

**9. कुशोदक स्नान -**

ॐ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेश्विनोर्बाहुभ्याम् पूष्णो हस्ताभ्याम्।।

पुनः जल स्नान

**10. हिरण्य स्नान**

ॐ आकृष्णेन रजसा वर्त्तमानो निवेशयंन् मृतं मर्त्यं च।
हिरण्ययेन सविता रथेनादेवो याति भुवनानि पश्यन्।।

पुनः जल स्नान

## ॥ स्नानांगातर्पण ॥

हाथ में तिल कुश लेकर जल में तर्पण करें -

**ॐ ब्रह्मादयो देवा स्तृप्यन्ताम्।**
**ॐ भूर्देवास्तृप्यन्ताम्। ॐ भुव देवास्तृप्यन्ताम्।**
**ॐ स्वर्देवास्तृप्यन्ताम्। ॐभूर्भुवः स्वः र्देवास्तृप्यन्ताम्।**
**ॐ सनकादि ॠषयस्तृप्यन्ताम्। ॐ भूर्ऋषयस्तृप्यन्ताम्।**
**ॐ भुवर्ऋषयस्तृप्यन्ताम्। ॐ स्वर्ऋषय स्तृप्यन्ताम्॥२॥**
**ॐ भूर्भुवः स्वः ऋषयस्तृप्यन्ताम्॥२॥**
**ॐ काव्यवाडनलादयःपितरस्तृप्यन्ताम्॥३॥ॐ भूपितरस्तृप्यन्ताम्॥३॥**
**भुवः पितरस्तृप्यन्ताम्।३ ॐ स्वः पितरस्तृप्यन्ताम्॥३॥**
**ॐ भूर्भुवः स्वः पितरस्तृप्यन्ताम्॥३॥**

**यक्ष्मतर्पण**- जलाशय या नदी के किनारे पर तिल मिश्रित एक जलांजली देवें।

**यन्मया दूषितं तोयं शारीरमल संभवात्।**
**तस्यपापस्य शुद्ध्यर्थ यक्षमेतत्ते तिलोदकम्॥**

**शिखोदक त्याग**- लता आदि में शिखा का पानी दक्षिण मे निचोड़ देवें।

**लता गुल्मेषु वृक्षेषु पितरोये व्यवस्थिताः।**
**ते सर्वे तृप्तिमायान्तु मयोत्सृष्टै शिखोदकैः॥**

उपरोक्त मंत्रों से तर्पण देकर शुद्ध वस्त्र धारण कर लेवें।

**॥ इति स्नानाङ्ग तर्पण।**

## ॥ अंगन्यास एवं शालिग्राम पूजन ॥

**संकल्प -**

**अथास्मिन् शुभसंवत्सरे अमुक मासे अमुक पक्षे अमुक तिथौवासरे च अमुकगोत्रोत्पन्नेऽमुक नामाहं अमुकदेवता प्रतिष्ठायामधिकार सिद्ध्यर्थं कृतं हेमाद्रि प्रभृति दश विधस्नानोऽहं**

विष्णु श्राद्धमहं करिष्ये तत्रादौ देहशुद्ध्यर्थं पुरुषसूक्तेन अंगादिन्यासं कृत्वा षोडशोपचारैः शालिग्राम पूजनमहं करिष्ये एवं प्रार्य श्चतांगभूतं हवनं च करिष्ये।

हरिःॐ सहस्त्रशीर्षा पुरुषः सहस्त्राक्षः सहस्त्रपात्।। सभूमि ठं सर्व्वतस्पृत्वात्यतिष्ठदशांगुलम्।।१।। आवाहनम्।। इति वाम करे।। पुरुषऽएवेद ठं सर्वं य्यद्भूतं य्यच्च भाव्यम्। उतामृतत्वस्येशानो यदन्ने नातिरोहति।।२।। आसनम्।। इति दक्षिण करे।। एतावानस्य महिमातोज्ज्यायाँश्च पूरूषः। पादोस्य विश्वाभूतानि त्रिपादस्या-मृतन्दिवि।।३।। पाद्यम्।। इति वाम पादे।। त्रिपादूर्ध्वऽउदैत्पुरुषः पादोस्ये हाभवत्पुनः। ततोविष्ष्वङ् व्यक्रामत्साशनानशनेऽअभि।।४।। अर्घ्यम्।। इति दक्षिण पादे।। ततो व्विराडजायत विराजो अधिपूरुषः। स जातो ऽअत्यरिच्च्यत पश्चाद्भूमिमथो पुरः।।५।। आचमनीयम् ।। वाम जानौ।। तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः सम्भृतम्पृषदाज्यम्। पशूँ स्तांश्चक्रे वायिव्या नारण्या ग्राम्याश्चये ।।६।। स्नानं ।। दक्षिण जानौः।। तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः ऋचः सामानि जज्ञिरे। छन्दा ठं सि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ।।७।। वस्त्रम्। वाम कट्याम्।। तस्माद श्वाऽअजायन्त ये केचोभयादतः। गावोह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाताऽअजावयः ।।८।। यज्ञोपवीतं ।। दक्षिण कट्याम्।। तंय्यज्ञंबर्हिषि प्रौक्षन्पु रुषञ्जातमग्ग्रतः।। तेन देवा ऽअयजन्त साध्याऽऋषयश्चये।।९।। गन्धाः । इति नाभौ।। यत्पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन्। मुखङ्किम स्यासीत्किम्बाहू किमूरूपादा उच्येते।।१०।। पुष्पाणि ।। हृदये।। ब्राह्मणोस्यमुखमासीद्बाहु राजन्यः कृतः ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्या ठं शूद्रोऽअजायत।। ११।। धूपः ।। वामकुक्षौ।। चंद्रमा मनसौ जातश्चक्षौः सूर्योऽअजायत।। श्रोत्राद्वायुश्च प्राणश्च मुखा दग्निरजायत।। १२।। दीपः।। दक्षिण कुक्षौ।। नाब्भ्या ऽ आसीदन्तरिक्ष ठं शीर्ष्णोद्योः समवर्तत।। पद्भ्यामभूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथालोकाँ २ऽ अकल्पंयन।।१३।। नैवेद्यम् ।। कण्ठम्।। यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत। वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म ऽइध्मः शरद्धविः।।१४।। दक्षिणायुत ताम्बुलम्।। नमस्कारः।। वक्त्रे।।

सप्तास्यासन्परिधयस्त्रिः सप्त समिधः कृताः। देवायद्यज्ञन्तन्वा नाऽ अबध्नन्पुरुषम्पशुम्॥१५॥ आरार्तिक्यम् प्रदक्षिणाम्,॥ अक्ष्णौः॥ यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्या सन्। ते ह नाकम्महिमानःसचन्त यत्र पूर्वे साद्ध्याः सन्ति देवाः॥ १६॥ पुष्पांजलिं नमस्कारं॥ मूर्ध्नि इति॥

## ॥ प्रायश्चित हवन ॥

### अग्नि स्थापनम् -

**उपयमनकुशान् दक्षिणेन पाणिनाऽऽदाय वामहस्ते कृत्वा पवित्रे प्रणीतासु निदध्यात्। अग्न्याधानम्।** अग्नि स्थापन करें।

**ॐ अग्नि दूतं पुरोदधे हव्यवाहमुपब्रुवे। देवां २ऽ आसादयादिह॥**

**अग्नेरुत्तरत आचार्यब्रह्मणोर्वरणं कुर्यात्।**

(हवन रहस्य वत् संकल्पः) ब्रह्म स्थानं दक्षिणे।

अग्नि के उत्तर में आचार्य और ब्रह्मा का वरण कर लेवें। तब संकल्प बोल लेवें। ब्रह्मा को दक्षिण में स्थान देवे॥

### रेखात्रय की पूजा करे -

**ॐ ब्रह्मणे नमः (पूर्व रेखायाम्) ॐ विष्णवे नमः (मध्य रेखायाम्) ॐ रुद्राय नमः (उत्तर रेखायाम्)**

**ततो विधिनाम्ने अग्नये नमः।**

इससे अग्नि की पूजा करके फिर सात जिह्वाओं' की पूजा करें।

**ॐ करालायै नमः॥१॥ धूमिन्यै नमः॥२॥**

**ॐश्वैतायै नमः॥ ३॥ ॐ लोहितायै नमः ॥४॥**

**ॐ महालोहितायै नमः॥५॥ ॐ सुवर्णायै नमः॥६॥**

**ॐ पद्मरागायै नमः॥७॥**

फिर दक्षिण जानु को भूमि पर टेक कर ब्रह्माऽन्वारब्ध होकर प्रज्वलित अग्नि में स्रुव से घृत आहुति दें।

**ॐ प्रजापतये स्वाहा** (इति मनसा) मन में उच्चारण कर

आहुति दें, **इदं प्रजापतये न मम** मन से ही त्यागकर हुत शेष को प्रोक्षणी में डाल देवें। इसी प्रकार सारी आहुति दें।

**ॐ इन्द्राय स्वाहा।। इदमिन्द्राय न मम।।** (इत्याधारौ)

**ॐ अग्नये स्वाहा।। इदमग्नये न मम।।**

**ॐ सोमाय स्वाहा।। इदं सोमाय न मम।।**

(ये दोनों आज्यभाग की आहुति दे) फिर १०८ वा २८ आहुतियां देवे-

**ॐ भूः स्वाहा, इदं अग्नये न मम।।**

**ॐ भुवः स्वाहा, इदं वायवे न मम।।**

**ॐ स्वः स्वाहा, इदं सूर्याय न मम।।**

**ॐ भूर्भुव स्वः स्वाहा, इदं प्रजापतये न मम।।**

इस प्रकार सात बार करने पर २८ आहुतियां हो जाती हैं। फिर ब्रह्मकूच से होम करें। यथा सुवर्णपात्र में गायत्री मंत्र से गोमूत्र। गन्धद्वारा इत्यादि से गोमय।

**ॐ आप्या यस्व समेतु ते विष्वतः सोमवृष्ण्यम् भवावाजस्य सङ्गथे।। गो दुग्ध।**

**ॐ दधिक्राब्णोऽअकारिषं ०-से दधि। ते तेजोसि शुक्रम् से घृत।**

**ॐ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेश्विनो०** इससे कुशोदक लेवें।

इनका प्रणव से मंथन करके यज्ञियकाष्ठ से फिर मथ कर **'ॐकार'** से उसे मंत्र कर सात से अधिक हरे दर्भपत्रों से पंचगव्य का निम्न लिखित मंत्रों से होम करें -

**ॐ इरावती धेनुमतीहि भूत ॐ सूयवसिनी मनवे दशस्या।।**
**व्यस्कभ्ना रोदसी विष्णवेते दाधर्त्य पृथिवी मभितो मयूखैः स्वाहाः।।**
**इदं पृथिव्यै इदं न मम।।**

**ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदेधे पदम्।**
**समूढमस्य पा ॐ सुरे स्वाहा।।**
**इदं विष्णवे न मम।।**

**ॐ मानस्तोके तनये मान ऽआयुषि मा नो गोषु मा नोऽअश्वेषु रीरिषः।**

**मा नो वीरान् रुद्र भामिनो वधीर्हविष्मन्तः सदमि त्वा हवामहे।।**

**इदं रुद्राय इंद न मम।।**

**ॐ शन्नोदेवी रभिष्टय ऽ आपो भवन्तु पीतये।**

**शंयोरभि स्रवन्तु नः ।। इदमद्भ्यो न मम।।**

**ॐ अग्नेय स्वाहा।। इदमग्नेय इदन्न मम।।**

**ॐ सोमाय स्वाहा।।**

**इदं सोमाय इदन्न मम।। ॐ तत्सवितुर्वरेण्यम् भर्गो देवस्य धीमहि**

**धियो योनः प्रचोदयात्। इदं सवित्रे इदन्न मम।।**

**ॐ 'स्वाहा'। ॐ इदं परमेष्ठिने न मम।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम।।**

इस प्रकार होमकर पंचगव्य और घी दोनो मिलाकर **ॐ अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा।। इदमग्नये स्विष्टकृते न मम।। इति स्विष्टकृत् होमः।।**

फिर ब्राह्मणों से प्रार्थना करे -हे ब्राह्मणों 'मैं व्रत ग्रहण करूँगा' फिर ब्राह्मण कहें **'कुरुष्व'** कीजिये।

ब्राह्मणों की आज्ञा से **प्रणव ( ॐ )** बोलकर हुत से शेष पंचगव्य को पान करें।

तत्पश्चात् दूसरे दिन या उसी दिन संकल्प करके गोदान अथवा तन्निष्क्रय दक्षिणा देवे। फिर -

**ॐ भूः स्वाहा। इदमग्नये इदं न मम।।**

**ॐ भुवः स्वाहा। इदं वायवे, न मम।।**

**ॐ स्वः स्वाहा। इदं सूर्याय, न मम।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम।।**

इस प्रकार सात बार होम करके- फिर **ब्रह्मणान्वारब्ध** होकर-

**ॐ भूः स्वाहा। इदमग्नये न मम।।**

**ॐ भुवः स्वाहा।। इदं वायवे न मम।।**

**ॐ स्वः स्वाहा। इदं सूर्यायः नमम।।**

गोदानादि- कई आचार्य प्रायश्चित हवन के बाद गौ, भू,

तिल, हिरण, आज्य, वस्त्र, धान्य, गुड़, रजत एवं लवणादि का दान करवाकर मंगल स्नान कराकर वेदी समीप पूजा आचार्यादि वरण जलयात्रा से पहले कराते हैं।

**गोदान विधि** -

**देशकालौ संकीर्त्य प्रारिप्सित प्रायश्चितस्य पूर्वांग तथा विहितं गोदान करिष्ये।।**

**धेनुपूजनं कुर्यात। गोपुच्छे देवर्षिपितृतर्पणं कृत्वा।**

**कांस्यपात्रे गोपुच्छं निधाय दुग्धतिलकुश सुवर्ण युतं कृत्वा।**

(खड़े होकर दान करें)

यथा- **देश कालौ स्मृत्वा मम समस्त पापक्षयार्थं अमुक देव प्रतिष्ठा यज्ञार्हता सिद्धये श्री परमेश्वर प्रीत्यर्थं इमां गां सवत्सा यथाशक्ति विभूषिताय रुद्रदेवता तुभ्य महं संप्रददे। संकल्प जल युतं गोपुच्छ विप्रहस्ते दद्यात्।**

**ॐ यज्ञ साधन भूता या विश्वस्याधौघनाशिनी।**
**विश्वरूपधरो देवः प्रीयतामनया गवा।**

।। इति प्रार्थयेत्।।

## ।। अथ प्रायश्चित होमः ।।

**ॐ त्वन्नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेडो अवयासिषीष्ठाः। यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषा ॐ सि प्रमुमुग्ध्यस्मत् स्वाह। इदमग्निवरुणाभ्याम्।।१।। ॐ स त्वन्नो अग्ने वमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उपसौव्युष्टौ। अवयक्ष्व नो वरुण ॐ रराणो वीहि मृडीक ॐ सुहवो न ऽ एधि स्वाहा। इदमग्निवरुणाभ्याम्।।२।। ॐ अयाश्चाग्ने स्यनभिशस्तिपाश्च सत्वमित्वमया असि। अया नो यज्ञं वहास्ययानो धेहि भेषज ॐ स्वाहा। इदमग्नये।।३।। ॐ येते शतं वरुण ये सहस्त्रं यज्ञिया पाशा वितता महान्तः। तेभिर्न्नो अद्य सवितोत विष्णुविश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः, स्वाहा।। इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो**

**मरुद्भ्यः।।४।। ॐ उदुत्तमं वरुणपाशमस्मदवाधवं विमध्यम ॐ श्रथाय। अथा वयमादित्यव्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम ।।५।।**

**"ततः बर्हिहोमं स्वाहा"** इससे बर्हिहोम करें।

**"इदं प्रजापतये न मम"** यह भी बोल दे।

पश्चात् संस्रवप्राशन वा अवघ्राण करके दो आचमन करके अग्नि में 'स्वाहा' शब्द से पवित्री डालकर पूर्णपात्र दान देवे।

फिर अग्नि की प्रार्थना करें

**ॐ सदसस्पतिमद्भुतं प्रियमिन्द्रभ्य काम्यन्।**
**सनिं मेधामयासिष ॐ स्वाहा।।**
**यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते।**
**तया मामद्य मेधया मेधाविनं कुरु स्वाहा।**
**मेधाम्मे वरुणो ददातु मेधामग्निः प्रजापतिः।**
**मेधामिन्द्रश्च वायुश्च मेधांधाता दधातु मे।।**

उत्तरांग अग्निपूजन तथा पुनः प्रार्थना करे -

**ॐ अग्नये सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।**
**युयोध्यसमज्जुहुराणमेनो भूमिष्ठांते नम उक्तिं विधेम।**
**श्रद्धां मेधां यशः प्रज्ञां विद्यां पुष्टिं बलं श्रियम्।**
**आयुष्यं द्रव्यमारोग्यं देहि मे हव्यवाहन।।**

बाद में संकल्प करें -

**प्रायश्चित्तोत्तरांग विष्णोश्राद्ध संपत्तये ब्राह्मणचतुष्ट्याय आमान्नं पक्वान्नं वा दास्ये।**

ऐसा संकल्प कर ४ ब्राह्मणों को कच्चा या पका हुआ अन्न दें। पश्चात् **त्र्यायुषीकरण** (यज्ञ भस्म लगावे) **ॐ त्र्यायुषं जमदग्ने (ललाटे) कश्यपस्य त्र्यायुषम् (दक्षिणबाहुमूले) यद्देवेषु त्र्यायुषम् (दक्षिणबाहुमूले) तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् (हृदि)** फिर आचार्य दक्षिणा ब्राह्मण भोजन संकल्प भगवान की आरती पुष्पांजलि प्रदक्षिणा करके देवता तथा अग्नि का विसर्जन करें पीछे यजमान के तिलक कर रक्षाबंधनादि करें।

**(इति होमारंभे प्रायश्चित प्रयोगः)**

## ॥ पाप पुरुष ध्यान ॥

**वाम कुक्षि स्थितं कृष्णमंगुष्ठं परिमाणकं।**
**विप्रहत्या शिरोयुक्तं कनकस्तेये बाहुकम्॥**
**मदिरापान हृदयं गुरु तल्प कटीयुतमं।**
**तत्संयोगी पदद्वन्दयमुप पातक रोमकम्॥**
**खड़गचर्मधरं दुष्ट अधोवक्त्र च दुःसहम्॥**

वाम कुक्षी में पाप पुरुष का ध्यान करते हुए यजमान **"यं"** बीज सोलह बार जपते हुए पूरक, **"रं"** बीज का चौसठ बार जप करते हुए कुंभक **"यं"** बीज का जप बत्तीस बार करते हुए रेचक प्राणायाम करे और ऐसा समझे कि पाप पुरुष जल कर नष्ट हो गया है फिर **"वं"** का जप सोलह बार कर समझे कि मेरा शरीर अमृत पी रहा है **"लं"** बीज का मंत्र जप सोलह बार जपते हुए समझे कि मेरा शरीर वज्र तुल्य हो गया है।

इसके बाद पृथ्वी पर यंत्र बना कर गणेश पूजन कर कलशों का पूजन कर लेवें।

## ॥ मंगलाचरण ॥

**गणेशस्मरण -**

**सदा सर्वदा ध्यायतामेक दन्तं सदापूजितं सिन्दूरारक्त पुष्पैः।**
**सदाचर्चितं चन्दनैः कुंकुमाक्त नमो ज्ञान रूपं गणेशं नमस्ते॥**

**विष्णु स्मरण -**

**नारायणाय रविमण्डल संस्थिताय, नारायणाय परमार्थ प्रदर्शनाय।**
**नारायणाय अतुलाय अतीन्द्रियाय, नारायणाय विरजाय नमोनमस्ते॥**

**शिव स्मरण -**

**नमः शिवाभ्यां वृष वाहनाभ्याम्। विरंचि विष्णिवन्द्र सुपूजिताभ्याम्।**
**विभूतिपाटी रवि लेपनाभ्याम नमो नमः शंकर पार्वतीभ्याम्॥**

**देवी स्मरण-**

त्वं वैष्णवी शक्तिरनन्त वीर्या, विश्वस्य बीजं परमासि माया।
सम्मोहितं देवि समस्तमेतत्, त्वं वै प्रसन्नाभुवि मुक्तिहेतुः।।

## ।। पंचगव्य सम्मेलनम् ।।

कांस्यपात्र अथवा ताम्र पात्र में मंत्रों के द्वारा गोमूत्रादि डालें।

**गोमूत्र -**

ॐ भूर्भुवः स्वः तत् सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि।
धियो योनः प्रचोदयात्।।

**गोमय -**

मा नस्तोके तनये मान ऽ आयुषि मानो गोषु मानो ऽ अश्वेषुरीरिषः।
मानो वीरान् रुद्र भामिनो वधीर्हविष्मन्तः सदमि त्वा हवामहे।।

**दूध -**

ॐ आप्यायस्व समेतुते विश्वतः सोम वृष्ण्यम्।
भवावाजस्य सङ्गथे।।

**दधि -**

ॐ दधिक्राव्णो ऽ अकारिषं जिष्णो रश्वस्य वाजिनः।
सुरभिनो मुखा करत्प्रण आयू ँ षितारिषित्।।

**घृत -**

ॐ तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि धामनामासि
प्रियन्देवानामना धृष्टन्देव यजनमसि।।

**कुशोदक -**

ॐ देवस्यत्वा सवितुः प्रसवे शिवनोर्बाहुभ्याम्पूष्णो हस्ताभ्याम्।।

यज्ञकाष्ट से ॐकार उच्चारण करते हुए अभिमंत्रित करें।

**पंचगव्य प्रोक्षण -**

ॐ आपोहिष्ठा मयोभुवस्ता न ऽ उर्जेदधातन। महेरणाय चक्षसे योवः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेह नः उशतीरिव मातरः। तस्मा ऽअरंगमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ आपोजनयथा च नः।।

## ।। पंचगव्य प्राशन ।।

यत्वगस्थिगतं पापं देहेतिष्ठति मामके (तावके)
प्राशनं पंचगव्यस्य दह त्यग्निरिवेन्धनम्।।

**पंचगव्य प्रमाण** –

गोमूत्रं भागतश्चार्धे शकृत्क्षीरस्य च त्रयम्।
द्वयं दध्नो घृतस्यैकमेकश्च कुश बारिजः।। (विष्णु धर्मे)

## ।। गंगा पूजनम् ।।

कर्म पात्र स्थापन कर जल से पूर्ण भर गंगा आदि पवित्र तीर्थ, नदियों का आवाहन स्मरण तथा पूजन करें :-

**गंगाध्यान** –

अभिनव विषबल्ली पादपद्मस्य विष्णो।
र्मदनमथन मौलिर्मालती पुष्पमाला।।
जयति जय पताका काप्यसौ मोक्ष्य लक्ष्म्याः।
क्षपित कलिक लंका जाह्नवी नः पुनातु।।१।।

अथवा –

यस्या मलंदिवियशः प्रथितं रसायां।
भूमौ च ते भुवन मङ्गल दिग्वितानाम्।।
मन्दाकिनीति दिवि भोगवतीति चाधो।
गंगेति चेह चरणाम्बु पुनाति विश्वम्।।

**आवाहन** –

एह्येहि गंगे दुरितौघ नाशिनी झसादिरुढे ह्युदकुभहस्ते।
श्रीविष्णु पादाम्बुजसंभवे त्वं गृहाण पूजां शुभदे नमस्ते।।
ॐ इम्ममे गंगे यमुने सरस्वती शतद्रुस्तोमं सचता परुष्णया।
असिक्न्या मरुद्वृधे वितस्तयार्जीकीये शृणुह्या सुषोमया।।

मंत्र से जलपात्र का पूजन कर जल अभिमंत्रित करें –

ॐ गंगे च यमुने चैव गोदावरी सरस्वति
नर्मदे सिन्धु कावेरी जलेस्मिन् सन्निधिं कुरू॥

**गंगादि तीर्थों की प्रार्थना** -

नमामि गंगे तव पाद पकजं सुरासुरैर्वन्दित दिव्य रूपम्।
भक्तिं च मुक्तिं च ददासिनित्यं भावानुसारेण सदानराणाम्॥१॥
गाङ्ग वारि मनोहारी मुरारी चरणाच्युतम्।
त्रिपुरारी शिरश्चारी पापहारी पुनातु माम्॥२।

ॐ इष्ट देवताभ्यो नमः। कुलदेवताभ्यो नमः। ग्राम देवताभ्यो नमः। स्थान देवताभ्यो नमः। सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः।

मंत्र से जल प्रोक्षण करें।

**आचमन** -

ॐ केशवाय नमः। ॐ नारायणाय नमः।
ॐ माधवाय नमः। गोविन्दाय नमः हस्तप्रक्षालनम्॥

**पवित्र धारण** -

यजमान कुशा की पवित्र पहनें बाये हाथ में जल लेकर अंगुष्ठ अनामिका से अभिमंत्रित करें -

ॐ पवित्रे स्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव
उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः।
तस्य ते पवित्र पते पवित्र पूतस्य यत्कामः पुने तच्छकेयम्॥

**जल का प्रोक्षण करे** -

अपवित्र पवित्रो वा सर्वावस्थांगतोऽ पिवा।
यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्ष सवह्याभ्यन्तर शुचि॥ पुण्डरी काक्ष पुनातु।

इस मंत्र को भी यहां पर यह कह सकते हैं -

ॐ चित्पतिर्मा पुनातु वाक्पतिर्मापुनातु देवो
मा सविता पुनात्वाच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः तस्य ते
पवित्र पते पवित्र पूतस्य यत्काम पुनेतच्छ केयम्॥

## ।। भूतोत्सारणम् ।।

**विनियोग -**

**अपसर्पन्त्वति मन्त्रस्य वामदेव ऋषिः शिवो देवता अनुष्टुप् छन्दः भूतादिविघ्नोत्सादने विनियोगः।** सरसों वायें हाथ में रख दायें हाथ से अभिमंत्रित करें -

**ॐ ये भूतानामधिपतयो विशिखासः कपर्दिनः।**
**तेषाꣳ सहस्त्रयोजनेऽवधन्वानि तन्मसि।।** सरसों बिखेर देवें -

**ॐ प्राच्यै नमः। पूर्व मे।**
**ॐ अर्वाच्यै नमः।** दक्षिण में।
**ॐ प्रतीच्यै नमः।** पश्चिम में।
**ॐ उदीच्यै नमः।** उत्तर में।
**ॐ ऊर्ध्व ब्रह्मणेनेमः।** आकाश में।
**ॐ अद्यः अनन्तायनमः।** भूमि में।

दिशाओं में गंधाक्षतादि भी चढ़ा देवें -

**मंत्र - ॐ अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमि संस्थिता।**
**ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया।**

**प्रार्थना -**

**अपक्रामन्तु भूतानि पिशाचाः सर्वतो दिशम्।**
**सर्वेषा मविरोधेन पूजा कर्म समारभे।।**

## ।। आसन पूजनम् ।।

**स्योनामिति मंत्रस्य मेधातिथिः ऋषिः अग्नि देवता पिपीलिकामध्यानिचृदगायत्री छन्दः आसन पवित्र करणे विनियोगः।**

**ॐ स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी।**
**यच्छा नः शर्म स प्रथाः।।**

**पूजन करें -**

**पृथिव्यै नमः। आधार शक्तै नमः। शेष नागाय नमः। कूर्मासनाय नमः। कमलासनाय नमः। यज्ञस्थल भूम्यै नमः।**

